| | | | |
|---|---|---|---|
| १३. जगती | १२+१२+१२+१२ | ४८ | ६४, ६६ |
| १४. त्रिपदा अनुष्टुप्[५] | ११+११+११ | ३३ | ७२ |
| १५. त्रिष्टुप् | ११+११+११+११ | ४४ | ६३ |
| १६. द्विपदाविराट्[६] | १०+१० | २० | ४२७ |
| १७. पंक्ति[७] | १२+१२+८+८ | ४० | ४०९ |
| १८. पदपंक्ति[८] | ५+५ +५+५+ ५ | २५ | ४३४ |
| १९. पादनिचृत्[९] | ७+७+७ | २१ | ६८४ |
| २०. पिपीलिका मध्याअनुष्टुप्[१०] | १२+८+१२ | ३२ | १३६४ |
| २१. पुर उष्णिक् | १२+८+८ | २८ | ४३५ |
| २२. प्रगाथ[११] (विषमा बृहती, समासतो बृहती) | ९+८+११+८ +३६ | ७२ | ६७५, ६७६ |

५. यह निर्धारण शौनक और कात्यायन के अनुसार है। दूसरे आचार्यों के मतानुसार यह त्रिपदा विराट् गायत्री कहा जाता है।

६. गायत्री आदि छन्दों के एक पाद में जितने वर्ण होते हैं, उतने ही वर्णों के दो पाद वाले छन्द को द्विपदा विराट् या द्विपाद् विराट् कहते हैं। यथा ८-८ वर्णों का द्विपदा गायत्री ११-११ वर्णों का द्विपदा त्रिष्टुप् तथा १२-१२ वर्णों का छन्द द्विपदा जगती कहलाता है।

७. यदा-कदा पंचपदा पंक्ति छन्द भी प्राप्त होते हैं।

८. पदपंक्तिः पंच॥ पिंगल सूत्र ३.४६, चतुष्कषट्कौ त्रयश्च ३.४७। वैसे तो पदपंक्ति में ५-५ वर्णों के ५ पाद होते है, किन्तु चतुष्क सूत्रानुसार पहले पाद में ४ वर्ण, दूसरे में ६ वर्ण तथा आगे के तीन पादों में ५वर्ण होते है। इसमें भी आचार्य शौनक, उव्वट आदि आचार्यों में मतभेद पाया जाता है।

९. किसी भी छन्द में जब १ वर्ण न्यून होता है, तो वह निचृत् कहलाता है। पाद निचृत् का तात्पर्य प्रति चरण में निर्धारित वर्णों से १ वर्ण कम होना, यथा- गायत्री छन्द में ८-८ वर्ण के ३ पाद होते हैं, अतः पादनिचृत् में ७-७ वर्ण के तीन चरणों में कुल २१ वर्ण होते हैं।

१०. तीन पाद वाले छन्द में जब मध्य पाद अन्य दोनों पादों से न्यून होता है, तब वह पिपीलिका (चींटी) मध्या कहलाता है। यथा- पिपीलिका मध्या ककुब् में ११+६+११ वर्ण, पिपीलिका मध्या अनुष्टुप् में १२+८+१२ वर्ण होते हैं। इस पिपीलिका मध्या के विपरीत यदि मध्य पाद बड़ा तथा अन्य दोनों न्यून हों, तो वह यवमध्या छन्द कहलाता है। यथा- यवमध्या ककुप् ८+१२+८ वर्ण, यवमध्या गायत्री ७+१०+७ वर्ण।

११. वेद मन्त्रों को विशेष कर सामवेद के मन्त्रों को गायन आदि की सुविधा की दृष्टि से एकाधिक मन्त्रों का समूह बना लिया जाता है- यही(प्रग्रथन) प्रगाथ कहलाता है। सामगान में तीन समान ऋचाओं को ग्रहण किया जाता है, परन्तु जब विषम छन्दस्क एक दो या तीन ऋचायें होती हैं, तो उन्हें गायन योग्य बनाने के लिए उनके ही पूर्वोत्तर आदि भागों को जोड़कर समछन्दस्क बना लिया जाता है, यही प्रक्रिया 'प्रगाथ' कहलाती है। सामवेद के उत्तरार्चिक में तीन प्रकार के प्रगाथ पठित हैं- (क) काकुभ (ककुप्+सतोबृहती पंक्ति) (ख) बार्हत (बृहती+सतोबृहती पंक्ति) तथा (ग) आनुष्टुभ (अनुष्टुप्+गायत्री+ गायत्री)।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २३. बृहती | १२ +८ +८+८ | ३६ | ३५ |
| २४. महापंक्ति[१२] | ८+८+८+८ + ८ +८ | ४८ | ३७९ |
| २५. यवमध्या गायत्री[१३] | ७+१०+७ | २४ | ५८२ |
| २६. वर्धमाना गायत्री[१४] | ६+७+८ | २१ | १४७४ |
| २७. विराट् स्थाना (त्रिष्टुप्) | ११+११+११+८ | ४१ | १३७३, १८७५ |
| २८. विराडुष्णिक्१५ | ७+७+१२ | २६ | ३९८ |
| २९. विष्टार पंक्ति | ८+१२+१२+८ | ४० | १८१६ |
| ३०. शक्वरी[१६] (सोपसर्गा) | ८+८+८+८+८+८+८ | ५६ | ६४१-६४९ |
| ३१. स्कन्धोग्रीवी बृहती[१७] | ८ + १२ +८+ ८ | ३६ | १४३२ |

---

१२. यह निर्धारण आचार्य कात्यायन के अनुसार है (षडष्टका वा महापंक्तिः) ; जबकि पंक्ति छन्द में ४० वर्ण व चार चरण (२जगती + २ गायत्री ) होते हैं।

१३. तीन पाद वाले छन्दों में जब मध्य पाद का वर्ण अधिक होता है और आदि तथा अन्त के न्यून, तब वह यव मध्या (जौ के आकार का) छन्द कहलाता है।

१४. तीन पादों वाले छन्द में जब क्रमशः बढ़ते हुए वर्ण होते हैं, तो उसे वर्धमान छन्द कहते हैं।

१५. २६ वर्ण का एक छन्द और होता है, उसे स्वराट् गायत्री कहते हैं। यह छन्द वास्तविक वर्णों (२४) से २ अधिक अर्थात् २६ वर्णों वाला है। ऐसी स्थिति में विराडुष्णिक् और स्वराड् गायत्री में अन्तर कैसे किया जा सकता है? इसका समाधान देवता पाद आदि के आधार पर होता है।

१६. उपसर्ग युक्त शक्वरी छन्द ही शक्वरी सोपसर्गा, कहा जाता है। सामवेद के महानाम्न्यार्चिक संज्ञक दस ऋचाओं में इनका प्रयोग हुआ है। इस आर्चिक में तीन-तीन मन्त्रों के तीन त्रिक हैं। इन्हें 'उपसर्ग' जोड़कर गेय बना लिया जाता है। इन ऋचाओं में दसवीं ऋचा पञ्चपुरीष पदों वाली है। इन्हें पुरीष-पद कहने का कारण इनमें वर्णित इन्द्र ही वेद में अग्नि— पूषन् आदि नामों से वर्णित हैं, इस प्रकार ये इन्द्र की पूर्णता के परिचायक हैं ।

१७. इस छन्द के अपरनाम उरोबृहती तथा न्यंकुसारिणी भी है। यह बृहती छन्द का एक उपभेद है।





वेद है ज्ञान, साम है गान। जब वेद के पद्यबद्ध मन्त्रों को गान विद्या से अनुप्राणित किया गया, तो 'सामवेद' बन गया। गान का सीधा सम्बन्ध भाव-संवेदना से है। अनुभूति की अभिव्यक्ति में शब्दों की सामर्थ्य छोटी पड़ जाती है। वेद अनुभूतिजन्य ज्ञान है, उसे व्यक्त करने में शब्द शक्ति अपर्याप्त है। ऋषि ने अनुभूतिजन्य ज्ञान को शब्दों में व्यक्त करने का प्रयास किया, किन्तु जब देखा कि पूरे प्रयास के बाद भी अभिव्यक्ति अनुभूति के स्तर की नहीं बन सकी, तो उसने ईमानदारी से कह दिया 'नेति-नेति'- 'यह बात पूरी नहीं हो सकी'।

* * *

## परिशिष्ट-४

# सामवेदमन्त्राणां वर्णानुक्रमसूची

